लोग ही जानते है, सिहभूपाल ही उसकी व्याख्या करने मे समर्थ है, क्योंकि उसने ही चिरन्तन अभ्यास से भरत इत्यादि के दुर्बोध ग्रन्थों को समझा है।

सिहभूपाल की टीका सुबोध एव महत्त्वपूर्ण है। इसमे 'सङ्गीतसमयसार', 'नन्दिकेश्वर', मतङ्ग, नैपध, वेदान्तकल्पतरु, विचार-चिन्तामणि, दत्तिल पर प्रयोग-स्तवक व्याख्या इत्यादि की चर्चा है।

सिहभूपाल ने लिखा है कि लोक में वैणिक यथेच्छ स्थानो पर स्वरों की स्थापना करते है।

५७. पण्डितमण्डली

जौनपुर के सुलतान इब्राहीम शर्की (१४००-१४४० ई०) के समय मलिक सुलतान कडा का अधिपति था। इसके पुत्र बहादुर मलिक ने सङ्गीत एव नाट्य पर अनेक ग्रन्थ एकत्र किये तथा भारत के प्रत्येक भाग से अनेक शास्त्रों के पण्डितो को बुलाकर इकट्ठा किया।

उस पण्डित-मण्डली के समक्ष बहादुर मलिक ने कहा कि पण्डितवृन्द मेरा ग्रन्थ-सग्रह देखें और उसके आधार पर एक ऐसे ग्रन्थ की रचना करे, जिसमे सङ्गीत-सम्बन्धी मतभेदो का निर्णय हो। गम्भीर चिन्तन एव विचार-विनिमय के परिणामस्वरूप इस ग्रन्थ मे सङ्गीतसम्बन्धी विभिन्न सिद्धान्त एव निष्कर्ष होने चाहिए।

बहादुर मलिक के विद्या-प्रेम के परिणामस्वरूप उन समस्त पण्डितो के सम्मिलित प्रयत्न के द्वारा 'सङ्गीतशिरोमणि' नामक एक सुन्दर ग्रन्थ की रचना १४२९ ई० मे हुई।

संगीत-शिरोमणि की प्रति खण्डित रूप मे उपलब्ध हुई है, फलत. इसके कर्ताओं के नाम तो नही मिलते, आधारग्रन्थो के नाम प्राप्त है। वे आधारग्रन्थ, सगीतसागर, रागार्णव, सङ्गीतदीपिका, सङ्गीतचूडामणि, वादिमत्तगजाकुश, सगीतरत्नाकर, सङ्गीतदर्पण, तालार्णव, सङ्गीतकल्पवृक्ष, सङ्गीतरत्नावली, नृत्यरत्नावली, सङ्गीत-मुद्रा, संगीतोपनिषत्सार, सगीतसारकलिका, सङ्गीतविनोद, आनन्दसञ्जीवन, मुक्ता-वली तथा अन्य अनेक ग्रन्थ है।

'सङ्गीतशिरोमणि' मे सम्भवत. पाँच या छ प्रकाश रहे होगे, अब केवल प्रथम एव चतुर्थ उपलब्ध है।

प्रथम अध्याय का परिशीलन बताता है कि इस ग्रन्थ के सग्राहक व्यर्थ विस्तार से बचे है। जिस विषय मे मतभेद है, वहाँ सभी सम्प्रदायों की चर्चा की गयी है।

'संगीतशिरोमणि' का प्रबन्ध भाग भी पृथक् मिला है, जिसमे परमर्दी, अर्जुन, सोमेश्वर, प्रताप पृथ्वीपति आदि की चर्चा है।

## ५८. कुम्भ

मेवाड के प्रसिद्ध विजयी महाराणा कुम्भकर्ण या कुम्भा 'संगीतराज' नामक एक प्रौढ ग्रन्थ के रचयिता है। इस ग्रन्थ मे पॉच अध्याय है। प्रत्येक अध्याय मे चार प्रकरण और प्रत्येक प्रकरण मे चार परिच्छेद है। सोलह सहस्र श्लोको मे यह ग्रन्थ पूर्ण हुआ है।

कुम्भ ने विपय-विभाजन इत्यादि मे शार्ङ्गदेव का अनुकरण किया है तथा अभिनवगुप्त, विप्रदास, अशोक, देवेन्द्र, मदन एवं पण्डित-मण्डली का प्रभाव भी उन पर है।

महाराणा कुम्भ की पुत्री और पुत्र ने १४८० ई० के अभिलेख में महाराणा कुम्भ की कृति 'गीतगोविन्दटीका' एवं 'सगीतराज' की चर्चा की है।

महाराणा कुम्भ ने जहाँ भरत, मतङ्ग एव अभिनवगुप्त इत्यादि के सिद्धान्तो पर असाधारण अधिकार प्रकट किया है, वहॉ देशी संगीत की कुछ विशिष्ट प्रवृत्तियो की ओर भी सकेत किया है। रागो के ध्यान भी दिये हैं।

## ५९. देवण भट्ट

इनका समय १४५० ई० है। 'सगीतमुक्तावलि' नामक एक अच्छा ग्रन्थ इनकी रचना है। देवेन्द्र के गतिलक्षण से भी इसमें कुछ श्लोक उद्धृत है।

## ६०. कल्लिनाथ

इनके पिता लक्ष्मीधर एवं पितामह वल्लभदेव शाण्डिल्यगोत्रीय विद्वान् थे।* विजयनगर के यादव वंशीय राजा इम्मडिदेव (१४४६-१४६५ ई०) आचार्य कल्लिनाथ के आश्रयदाता थे। आचार्य कल्लिनाथ संगीतरत्नाकर पर अपनी टीका के कारण प्रसिद्ध है।

---

*इस अनुवन्ध का प्रयोजन शोध मे रुचि रखनेवाले सज्जनों को सगीत सम्वन्धी आचार्यो एवं ग्रन्थो का परिचय कराना है। जिन विभूतियो या कृतियो की चर्चा यहॉ की गयी है, उनके अतिरिक्त भी आचार्य और रचनाएँ होगी, उनकी खोज एक महत्त्वपूर्ण विषय है।

भारतीय सङ्गीत के प्रामाणिक इतिहास एवं विकास को जानने के लिए उन कृतियो का सूक्ष्म परिशीलन आवश्यक है, जिनकी चर्चा हुई है। इस कार्य के महत्त्व की ओर देश के सभी सङ्गीतानुरागियो का ध्यान जाना चाहिए।

इन समस्त उपलब्ध ग्रन्थो की प्रतिलिपियों का सग्रह एक केन्द्र मे होना और उपयुक्त स्थितियो का उत्पन्न किया जाना परमावश्यक है।

## उपजीव्य सामग्री


| ग्रन्थ | लेखक | संस्करण |
|---|---|---|
| १. अभिज्ञानशाकुन्तलम् | कालिदास | कलकत्ता-संस्करण, सं० १९४६ वि० |
| २. अभिनवभारती | अभिनवगुप्त | गायकवाड-सीरीज |
| ३. अमरकोश | अमरसिंह | निर्णयसागर-सस्करण, १८८२ ई० |
| ४. अमरविवेक | महेश्वर | ,, ,, |
| ५. कलानिधि | कल्लिनाथ | आनन्दाश्रम-सस्करण एवं अडयार-सस्करण |
| ६. काव्यप्रकाश | मम्मट | बम्बई-सस्करण, १९१७ ई० |
| ७. काव्यप्रकाश टीका | वामन | ,, ,, |
| ८. तर्कसंग्रह | अन्नभट्ट | टीकात्रयोपेत, प्रथम काशी-संस्करण |
| ९. तैत्तिरीय प्रातिशाख्य | ..... | मद्रास-युनिवर्सिटी-सस्करण |
| १०. ध्वन्यालोक | आनन्दवर्धन | गौतम बुकडिपो, दिल्ली, प्रथम संस्करण १९५२ ई० |
| ११. नाटचशास्त्र | ....... | वम्वई-सस्करण, काशी-संस्करण, वडोदा-सस्करण, प्रो० भोलानाथ कृत हिन्दी व्याख्या सहित प्रथम तीन अध्याय, साहित्य-निकेतन कानपुर |
| १२. निरुक्त | यास्क | भास्कर पुस्तकालय, कनखल |
| १३. निरुक्त-टीका | दुर्गाचार्य | भास्कर पुस्तकालय, कनखल |
| १४. भरत-कोश | प्रोफ़ेसर रामकृष्ण कवि | तिरुपति-सस्करण |
| १५. महाभाष्य | पतञ्जलि | निर्णयसागर-सस्करण |
| १६. माहिषेय भाष्य. | ....... | मद्रास युनिवर्सिटी-सस्करण |
| १७. रामायण | वाल्मीकि | रामकृत टीकासहित निर्णयसागर-संस्करण |
| १८. श्रीमद्भागवत (मूल) | वेदव्यास | वेंकटेश्वर प्रेस-सस्करण |
| १९. साहित्यदर्पण | विश्वनाथ | विमलाटीकासहित, लखनऊ |

| ग्रन्थ | लेखक | संस्करण |
|---|---|---|
| | | सस्करण (द्वितीय) |
| २०. सिद्धान्तकौमुदी | भट्टोजिदीक्षित | तत्त्ववोधिनी सहित, वम्वई-संस्करण |
| २१. सङ्गीतरत्नाकर | शार्ङ्गदेव | अडयार-संस्करण एवं आनन्दाश्रम-संस्करण |
| २२. सुधाकर | सिंहभूपाल | " " " |


---

# अनुक्रमणिका

अ

ध

## ह